पशु है। आलस्य, स्वार्थ, ईर्ष्याका आलभन करना होगा। ऐसा करनेसे अपनी कुवासनाओंका उन्नमन होगा और सद्वासनाओका, अपने उत्तम 'स्व'का, बल बढ़ेगा।

धर्मचिकीर्षु इस प्रकार अपने समस्त जीवनको यज्ञ बना लेता है। जो बातें उसके स्वास्थ्य और शौचको, उसकी बुद्धि और शक्तिको, बढानेवाली है वह सब धर्म हैं, यज्ञका अङ्ग है; जो काम लोकमे ऐक्य और सद्भाव फैलानेवाले है वह धर्म है। मनुष्यको चाहिये कि शय्यापरसे उठनेसे लेकर फिर शय्यापर लेटनेतक जितने भी काम करता है उनपर इस दृष्टिसे विचार करे।

देवगणका हमारे ऊपर बहुत बडा ऋण है। जिस प्रकार हम भौतिक शक्तियोंसे अपना काम निकालते हैं उसी प्रकार देवगण भौतिक शक्तियोका उपयोग हम भूलोकनिवासियोंके हितके लिए करते है। जैसा कि पहिले भी लिखा जा चुका है, वह चाहते है कि हम सुखी और समृद्ध रहे, हममे धर्मबुद्धि और विद्याका प्रचार बढ़े। अलक्ष्य होते हुए भी वह हमारी सहायता करते रहते हैं, परन्तु हम उनके काममे बाधा डालते हैं। अल्पशक्ति होते हुए भी हम जीव है; बहुशक्ति होते हुए भी वह भी जीव हैं। देवोके ऋणसे छुटकारा इस प्रकार हो सकता है कि हम उन कामोमे प्रवृत्त हो जो उनको प्रिय है। जहाँतक हम आपसमे लड़ते है, शोषण, कलह, अविद्याको फैलाते हैं और उनके मूलोच्छेदका प्रयत्न नही करते वहाँतक हम असुरशक्तियोका हाथ बॅटाते हैं।

हमने धर्मकी तात्त्विक समीक्षा की और उसके व्यावहारिक रूपकी विवेचना की। यज्ञभावसे जो काम किया जाता है वह जीव-जीवके पार्थक्यको दूर करता है और कर्ताकी आत्माभिव्यक्ति करता है, उसकी बुद्धिको भेददर्शनसे उत्तरोत्तर ऊपर उठाता है। ऐसा कर्म पवित्र है, शुक्ल है, पुण्य है, धर्म है।

यज्ञ शब्दका प्रयोग उन काम्य कर्मोंके लिए भी किया जाता है जिनमे देवगणको प्रसन्न करनेके लिए मन्त्रोंके साथ अग्निमें आहुतियाँ

डाली जाती हैं। ऐसा विश्वास किया जाता है कि मन्त्रविशेष देवता अर्थात् दैवीशक्तिविशेषको आकृष्ट करनेमे समर्थ होता है और फिर अभीष्टकी सिद्धि होती है। ऐसे यज्ञ राज्य, सम्पत्ति, सन्तान, वृष्टि, रोग-निवृत्ति जैसे उद्देश्योसे किये जाते है। मन्त्रका विषय बहुत महत्त्वका है, परन्तु यहाँ अप्रासङ्गिक है। काम्य यज्ञ हमारे लिए अविषय है। इस स्थलपर इतना ही कहा जा सकता है कि धर्मसे अविरुद्ध अर्थ और काम निषिद्ध नही है। सदैव परहितकी बात सोचते रहनेमे जो असमर्थ है—और अधिकाश मनुष्य इसी कोटिमे है—वह अपने अर्थ और कामको भूल नही सकता, उनके सम्पादनके लिए यत्नशील होगा। ऐसा करना बुरा नही है। आपत्तिकी बात तब होती है जब धर्म भुला दिया जाता है या गौण मान लिया जाता है। धर्मसे अर्थ और कामकी भी प्राप्ति हो सकती है और शरीरपातके बाद भी सद्गति प्राप्त हो सकती है। इसीलिए धर्म अभ्युदय और निःश्रेयसका साधन कहा जाता है। यह क्षमता उसी कर्ममे आ सकती है जो लोकके लिए श्रेयस्कर हो और सङ्कल्पपूर्वक अनुष्ठित हुआ हो। जो कर्म किसी लौकिक या पारलौकिक आशा या भयसे किया जाता है या लोकाचारका अनुसरणमात्र होता है वह अच्छा होते हुए भी शुद्ध नही है। ऐसा कर्म धर्मकी पूर्ण मर्यादातक नही पहुँचता।

## ५. ब्राह्मणाधिकरण

जो मनुष्य धर्मका स्वयं पालन करता है और दूसरोसे पालन कराता है वह ब्राह्मण है। सब लोगोका न तो एक-सा ज्ञान हो सकता है, न बुद्धि हो सकती है और न एक-सी प्रकृति या शक्ति हो सकती है। इसलिए कर्तव्यका बोझ भी सबके ऊपर एक-सा नही डाला जा सकता, सबसे एक ही प्रकारके काम करनेकी आशा नही की जा सकती। बहुत-से लोग ऐसे है जो बहुत गम्भीर स्वतन्त्र विचार नहीं कर सकते, वह प्रायः लोकाचारका ही अनुसरण कर सकते है। जो लोग सोचनेकी

योग्यता रखते है उनमे भी सेवाका एक ही प्रकार सबको रुचिकर नही प्रतीत हो सकता। किसीकी बुद्धि शिक्षणमे, किसीकी रक्षणमे, किसीकी वाणिज्य-व्यवसायमे और किसीकी शारीरिक श्रममे लगती है। समाजके जीवनके लिए यह सभी काम आवश्यक है; इनमेसे एकके भी न होनेसे सामूहिक जीवन सङ्कटमे पड़ जायगा। सभी काम करनेवाले एक-दूसरे-पर आश्रित है; सब समाजपर आश्रित है और समाज सबपर आश्रित है। एक मनुष्य जिस कामको भली भाँति कर सकता है उसको स्यात् दूसरा उतनी अच्छी तरह नही कर सकता और वह मनुष्य दूसरे कामको उतनी अच्छी तरह नही कर सकता। इसीलिए कहा जाता है कि सब मनुष्योके लिए एक ही धर्म नही है। जो भी काम यज्ञ-बुद्धिसे किया जाय वह धर्म होगा; जो भी काम धन या मानके लिए, लोभ या भयसे किया जाय वह धर्मपदवीसे च्युत हो जाता है।

समाजके सभी अङ्ग बराबर है; सभी आवश्यक है, अपने धर्मका पालन करनेवाले सभी आदरणीय है, फिर भी उस मनुष्यका स्थान सबसे ऊँचा मानना चाहिये जो शिक्षा द्वारा सेवा करता है। यहाँ केवल साधारण शास्त्रीय विद्याओकी शिक्षासे तात्पर्य नही है। वह भी आवश्यक है, उनके बिना भी मनुष्य अन्धा रह जाता है, परन्तु जो लोग अध्यात्मविद्या और धर्मकी शिक्षा देते हैं वह तो समाजमे मूर्द्धन्य है। ऐसे लोग तप और त्यागके पथ-प्रदर्शक और मूर्तिमान् धर्म होते है। उनको ही ब्राह्मण कहते हैं।

ब्राह्मणत्व किसी कुलविशेषमे जन्म लेनेसे नही आता। जिसको ब्राह्मण होना है वह जन्मना वैसे स्वभावसे सम्पन्न होता है। शिक्षासे यह स्वभाव निखर उठता है। परन्तु ब्राह्मणत्वका मुख्य स्रोत स्वाध्याय, तप, त्याग और निदिध्यासन है। जो इन साधनोसे युक्त है वही धर्मका प्रवचन करनेका अधिकारी है। जिसमे यह बाते नही है वह चाहे कितना भारी भी पण्डित हो और किसी भी कुलमे उत्पन्न हुआ हो, ब्राह्मण नही कहला सकता। ऐसा मनुष्य ऋषिपुत्र हो तब भी वह ब्रह्मबन्धु, ब्राह्मण

नामकी निन्दा करनेवाला है। जो समाज ऐसे धर्माक्षिहीन लोगोंसे धर्मकी व्यवस्था लेता है वह निःसन्देह पतनोन्मुख है। जो व्यक्ति धर्मका उपदेष्टा बनता है यदि वह स्वयं उसका पालन नही करता तो वह दूसरोंसे अधिक पतित है। जिसका जितना ज्ञान है उसका उतना ही दायित्व है।

सब ब्राह्मण नही हो सकते, परन्तु सबको ब्राह्मणका आदर्श अपने सामने रखना चाहिये। यदि इस जन्ममे ब्राह्मणत्व न भी प्राप्त हुआ तब भी जन्मान्तरके लिए अच्छी पूँजी साथ रहेगी। जो समाज अपने ब्राह्मणोको पहिचानना जानता है, उनका आदर करता है और उनके आदेशके अनुसार चलता है उसका कल्याण होगा।

ब्राह्मणके सामने राजा और रङ्क बराबर है। वह निर्भीकतासे भर्त्सना करता है, निष्पक्ष होकर धर्मका उपदेश करता है। वह दुर्बलोका बन्धु और दुखियोकी मूर्त सान्त्वना है। साक्षात् यज्ञात्मा ब्राह्मण जिस किसी मनुष्यसे कोई सेवा स्वीकार करता है वह पावन हो जाता है।

## ६. कर्तृस्वातन्त्र्याधिकरण

जितनी बाते अबतक धर्मके सम्बन्धमे कही गयी हैं उनमे यह विवक्षित है कि कर्ता कर्म करनेमें स्वतन्त्र है। यदि व्यक्ति स्वतन्त्र नहीं है, किसी बाहरी शक्तिके सङ्केतपर काम करता है, तो फिर धर्मका उपदेश देना व्यर्थ है; अपने कर्मके लिए कोई दायी नही ठहराया जा सकता; पुण्यपाप, धर्माधर्म, कर्तव्याकर्तव्य, स्तुतिनिन्दा, पुरस्कारदण्डके सम्बन्धमें विचार करना समय नष्ट करना है।

साधारणतः हमको ऐसा प्रतीत होता है कि हम स्वतन्त्र हैं। जब जैसा मनमें आता है, जैसा सङ्कल्प उठता है, वैसा करते हैं। अज्ञानके कारण भले ही अनुचित सङ्कल्प कर बैठे, परन्तु सङ्कल्पपर बन्धन नही होता। एक ही समय दो या अधिक पर्याय आते हैं, मै उनमेंसे चाहे जिसको पसन्द करूँ। अन्तमे किसी एकको चुन लेता हूँ। यह मेरा निश्चय वस्तुतः स्वतन्त्र है, मेरा है।

यदि यह बात ठीक है तब तो हमारी अबतककी समीक्षाके लिए आधार है, परन्तु यह स्वतन्त्रताका प्रश्न विचारणीय है। हम उतने स्वतन्त्र नही है जितना बेसोचे-समझे अपनेको मान लेते है। यह तो ठीक है कि हम अपने सङ्कल्पके अनुसार काम करते है, परन्तु क्या हम सङ्कल्प करनेमें स्वतन्त्र है ? क्या जिस समय हमने कोई सङ्कल्प किया था उस समय किसी दूसरे प्रकारका सङ्कल्प करना, कोई दूसरा पर्याय चुनना, हमारे लिए सम्भव था ?

जो लोग स्थावरजङ्गम जगत्को ईश्वरकर्तृक मानते है वह तो उपर्युक्त प्रश्नका एक ही उत्तर दे सकते है। यदि मुझे ईश्वरने बनाया है, यदि मुझे उसने बुद्धि दी है, यदि मुझे उसने विशेष परिस्थितिमे डाला है, तो यह कहना कि मै स्वतन्त्र हूँ मेरे साथ क्रूरतामय हँसी करना है। किसीको हाथ-पॉव बॉधकर पानीमे फेक देना और फिर उससे कहना कि तुम स्वतन्त्र हो, अपने कपड़ोको भीगा रखो या सूखा, स्वतन्त्र शब्दकी दुर्दशा करना है। परन्तु यह मत समीचीन नही है। हम ज्ञानखण्डमे देख चुके है कि ऐसा कोई ईश्वर है ही नही जो जीव और उसकी बुद्धिका स्रष्टा हो।

ईश्वर न सही, परिस्थितिका प्रभाव तो सङ्कल्पपर निःसन्देह पड़ता है। स्वस्थ और रोगीके, तृप्त और भूखेके, धनिक और निर्धनके, स्थिर-चित्त और चिन्ताग्रस्तके, सङ्कल्प एक-से नहीं होते। शिक्षित-अशिक्षितके सङ्कल्पमे भेद होता है, युद्ध और शान्तिकालके सङ्कल्पमें भेद होता है। बहुधा हम परिस्थितिको देखकर यह पहिलेसे ऊहन कर लेते है कि तत्रस्थ मनुष्य कैसा काम करेगा।

परन्तु यह अटकल कभी-कभी ठीक नहीं निकलता। कोई मनुष्य अपवाद जैसा देख पड़ता है। परिस्थिति बलवती होती है, परन्तु कर्म करनेमें मनुष्यके सहज स्वभावका भी निर्णायक भाग होता है।

सबका स्वभाव एक-सा नहीं होता। सब लोग एक सी बुद्धि, एक-सी योग्यता, एक-सी वासनाओंके साथ जन्म नही लेते। हम पहिले देख चुके हैं कि पिछले अनेक जन्मोमे प्राप्त अनुभवोके संस्कारोके कारण जीवोंके

चित्तों और व्यवहारोंमे भेद होता है। अपने-अपने चित्तके अनुसार परिस्थितिपर प्रतिक्रिया होती है और तदनुसार भोग होता है। इसका अर्थ यह प्रतीत होता है कि जीव प्रारब्धके वशमे है। माना कि प्रारब्ध उसके कर्मोंका ही फल है, पर लोहेकी शृङ्खला अपनी गढ़ी हो या परायी, बन्धन तो एक-सा ही होगा। पिछले कर्मोंके अनुसार इस समयकी बुद्धि, इस बुद्धिके अनुसार इस जन्मके कर्म, इन कर्मोंके अनुसार आगेकी बुद्धि—यह अनन्त परम्परा हो गयी। इसमे न कही धर्मोपदेशके लिए स्थान है, न मोक्षका प्रश्न उठ सकता है।

यह आशङ्का ठीक नही है। जीवसे बड़ा कोई नही है। वह क्षुद्र शरीरमे भी जाता है, देवपद भी प्राप्त करता है, उससे भी ऊपर उठता है। सारी शक्तियाँ उसमे है, परन्तु अविद्याके आवरणने उसको अल्पज्ञ और अल्पशक्ति बना रखा है। उसकी दशा उस दहकते अङ्गारे जैसी है जिसपर राखकी तह जमी हुई है। इससे भी अच्छी उपमा यह है कि जीव वड़वाग्निके समान है जो जल और भूखण्डके नीचे दब गयी है। कभी-कभी वह फूट पड़ती है। उस समय आवृत करनेवाले भूस्तर छिन्न-भिन्न हो जाते है। कभी किसी कलाकारकी कृति, कभी कोई प्राकृतिक दृश्य, कभी किसी दूसरे जीवकी वेबसी, कभी किसी वीतराग मनुष्यका आचरण, कभी किसी ओजस्वी प्रवक्ताका उपदेश, सोये हुए जीवको जगा देता है, उसके चित्तको आलोडित कर देता है; अन्तर्निमग्न शक्तियाँ अवबुद्ध हो उठती है, स्वभाव पराभूत हो जाता है। यही जीवकी स्वतन्त्रता है। थोड़ी-बहुत सदा काम करती है, जीव परिस्थिति और स्वभावका पूर्ण दास कभी भी नही होता। फिर भी प्रारब्ध बलवान् रहता है। किन्तु कर्ता वस्तुतः स्वतन्त्र है। उसकी इस स्वतन्त्रताके आधारपर ही धर्मका आदेश और उपदेश दिया जाता है। ज्यों-ज्यों वह धर्माचरण करता है त्यो-त्यो उसको अपनी स्वतन्त्रताका अधिकाधिक परिचय मिलता है।

---

# दूसरा अध्याय

## समाज और धर्म

यदि सभी लोग अपने-अपने धर्मका पालन करे तो सभी सुखी और समृद्ध रह सके, परन्तु आज ऐसा नही हो रहा है। धर्मका स्थान गौणातिगौण हो गया है, इसलिए सुख और समृद्धि भी गूलरका फूल हो गयी है। यदि एक सुखी और सम्पन्न है तो पचास दुःखी और दरिद्र है। साधनोकी कमी नही है, परन्तु धर्मबुद्धिके विकसित न होनेसे उनका उपयोग नहीं हो रहा है। कुछ स्वार्थी और युयुत्सु प्रकृतिके प्राणी तो स्यात् समाजमे सभी कालोमे रहे हैं और रहेगे, परन्तु आजकल ऐसी व्यवस्था है कि ऐसे लोगोको अपनी प्रवृत्तिके अनुसार काम करनेका खुला अवसर मिल जाता है और उनकी सफलता दूसरोंको उनका अनुगामी बना देती है। दूसरी ओर जो लोग सचमुच सदाचारी है उनके मार्गमे पदे-पदे अड़चने पड़ती हैं।

मनुष्यका सबसे बड़ा पुरुषार्थ मोक्ष है, परन्तु समाज किसीमे हठात् आत्मसाक्षात्कारकी इच्छा उत्पन्न नही कर सकता। न कोई योगी बननेके लिए विवश किया जा सकता है, न ब्रह्मविवित्सुओके लिए सार्वजनिक पाठशालाएँ खोली जा सकती हैं। बलात् कोई धर्मात्मा भी नहीं बनाया जा सकता। परन्तु समाजका संव्यूहन ऐसा हो सकता है कि सबके सामने आत्मज्ञान और अभेददर्शनका आदर्श रहे, वैयक्तिक और सामूहिक जीवनका मूलमन्त्र प्रतिस्पर्द्धाकी जगह सहयोग हो और सबको अपनी सहज योग्यताओंके विकासका अवसर मिले। यदि ऐसी व्यवस्था हो तो धर्मको स्वतः प्रोत्साहन और मुमुक्षाको अनुकूल वातावरण मिल जायगा। इसके साथ ही यह बात भी आप ही हो जायगी कि जिन

लोगोंकी धर्मबुद्धि अभी उद्बुद्ध नही है वह समाजकी बहुत क्षति न कर सके।

मनुष्यने अपनेको इतने टुकड़ोमे बॉट लिया है कि एकताको कही आश्रय नही मिलता। जितने टुकड़े है उतने ही पृथक् हित है और इन हितोंकी सिद्धि पार्थक्यको उतना ही बढ़ाती है।

उदाहरणके लिए उस टुकड़ेको लीजिये जिसको राष्ट्र कहते हैं। हमने अपनेको राष्ट्रोंमे बॉट रखा है और प्रत्येक राष्ट्र अपनेको स्वतन्त्र, प्रभुराजके रूपमे संव्यूढ़ देखना चाहता है। दो मनुष्य एक ही विचार रखते है, एक ही सस्कृतिके उपासक है, एकको दूसरेसे कोई द्वेष नही है, फिर भी विभिन्न राष्ट्रोके सदस्य होनेके कारण उनके हित टकराते हैं, एकको दूसरेसे लड़ना पड़ता है, एकको दूसरेके बाल-बचोको भूखो मारना पड़ता है। व्यक्तिको दास बनाना बुरा समझा जाता है, परन्तु समूचे राष्ट्रको दास बनाना, समूचे राष्ट्रके जीवनको अपनी इच्छाके अनुसार चलाना, समूचे राष्ट्रका शोषण करना बुरा नही है। बलात् दूसरेके घरका प्रबन्ध नहीं किया जा सकता, परन्तु बलात् दूसरे राष्ट्रपर शासन किया जा सकता है। राष्ट्रो और राजोंके परस्पर व्यवहारमे सत्य, अहिसा और और सहिष्णुताका स्थान नही है। जो मनुष्य दूसरे व्यक्तिकी एक पाई दबा लेना बुरा समझता है वह राजपुरुषके पदसे दूसरे राष्ट्रका गला घोट देना निन्द्य नही मानता। यह बात श्रेयस्कर नही है। कुटुम्बमे व्यक्ति होते है, समाजमे राष्ट्र इसी प्रकार रहे। कुछ बातोमे अपना अलग जीवन भी बिताये, परन्तु सारे मानव-समाजकी एकता सतत सामने रहनी चाहिये। युद्ध और कलहका युग समाप्त होना चाहिये; जो राष्ट्र दूसरेकी ओर कुदृष्टिसे देखे वह राष्ट्र-समुदायसे बहिष्कृत और दण्डित होना चाहिये। न्याय और सत्य सामूहिक आचरणके आधार बनाये जा सकते है। मानव-सस्कृति एक और अविभाज्य है; योगी, कवि, कलाकार, विज्ञानी चाहे किसी देशके निवासी हों, मनुष्य-समाजमात्रकी विभूति है। इसके साथ ही आर्थिक विभाजन भी समाप्त होना चाहिये। प्रकृतिने जो

मनुष्य धनवान् और शेष निर्धन है, जिस समाजमे भोज्य पदार्थोंके उत्पादनके मूल साधनों, अर्थात् भूमि, खनिजों और यन्त्रोंपर कुछ व्यक्तियोंका स्वत्व है; जिस समाजमे मनुष्यका शोषण वैध है; जिस समाजमें प्रतिस्पर्धियोंको नीचे गिराना ही उन्नतिका साधन है; जिस समाजमे बहुतोंकी जीविका थोड़ोंके हाथ मे है, वह समाज अधर्मकी नींवपर खड़ा है। यह कोई तर्क नही है कि प्राचीन कालमे आजसे कई सहस्र या कई सौ वर्ष पूर्व इनमेसे कई बाते उचित समझी जाती थी और बड़े-बड़े विद्वानोंने इनका समर्थन किया था। जैसा ऊपर कहा गया है, धर्मका सिद्धान्त अटल है, परन्तु देश-काल-पात्रभेदसे उसके विनियोगमे भेद होता रहता है। पुराकालके ब्राह्मणोने अपने समयके लिए चाहे जो व्यवस्था की हो, परन्तु हमको इस समयको देखना है। व्यास, मनु, याज्ञवल्क्य, पराशर या महात्मा गान्धीका नाम तर्कका स्थान नहीं ले सकता। बस, धर्माधर्मकी एक ही परख है : यह काम भेदभावको कम करता है या बढ़ाता है? लोगोको एक-दूसरेसे मिलाता है या उनमे संघर्ष उत्पन्न करता है? जहाँ कुछ लोगोको केवल अधिकार और कुछको केवल कर्तव्य बॉटे जायँगे, जहाँ शिक्षक, पण्डित, कवि, साधु और धर्मगुरु अधिकारियों और श्रीमानोंके उपजीवी होंगे, जहाँ पुरोहितका लक्ष्य केवल यजमानसे धन प्राप्त करना होगा, जहाँ सम्पन्नोंके दरबारी व्यासपीठसे दुर्बलों और दलितोको शान्ति और सन्तोषका पाठ पढ़ानेमे इतिकर्तव्यता समझेंगे, वहाँ कदापि समता, सद्भाव, सहयोग, एकता नही रह सकती। वहाँ वैषम्यकी आग प्रत्येक दुःखी हृदयमे दहकती रहेगी। वह ज्वालामुखी एक दिन फूटेगा और क्रान्तिकी लपट न केवल समाजकी बुराई वरन् भलाईको भी भस्मसात् कर देगी। जो लोग इसको बचाना चाहते है उनका कर्तव्य है कि अन्याय, शोषण, प्रपीड़न, अज्ञान, प्रवञ्चनका निरन्तर विरोध करें और मनुष्य-मनुष्यमे, प्राणी-प्राणीमे, सद्भाव और शान्ति स्थापित करनेका यत्न करें। ऐसे वातावरणमे ही ऊँची कला, विद्या और विज्ञान पनप सकते है; ऐसी परिस्थितिमे ही धर्मका अभ्यास निर्बाध और परिपूर्ण हो सकता है;

ऐसे समाजमें ही आत्मसाक्षात्कारके इच्छुकोंको सुयोग मिलता है। समाज किसीको ब्रह्मज्ञानी नहीं बना सकता, परन्तु मनुष्यको मनुष्यकी भाँति रहनेका अवसर दे सकता है। उसका यही धर्म है।

---

# तीसरा अध्याय

## शिक्षा

समाजका सम्यक् सञ्चालन तभी हो सकता है जब प्रत्येक नागरिक-पर इसका दायित्व हो। जो समाज अपना सारा भार थोड़े-से व्यक्तियोके कन्धेपर डाल देता है उसको इस बातके लिए तैयार रहना चाहिये कि एक दिन उसके सारे अधिकार इन थोड़े-से व्यक्तियोके हाथोमे चले जायँगे। फिर उसको अपनी खोयी सम्पत्तिको वापस लेनेके लिए विकट लड़ाई करनी होगी। परन्तु नागरिक समाजका काम तभी सँभाल सकता है जब उसमे इसकी योग्यता हो और वह सामाजिक जीवनके लक्ष्यको समझता हो। यह बात शिक्षापर निर्भर करती है।

शिक्षाका अर्थ व्यापक है। साधारणतः उसको बौद्धिक व्यायामका समानार्थक मान लिया जाता है। छात्रको साहित्य, विज्ञान, इतिहास, राजशास्त्र, अर्थशास्त्र, जितने भी पाठ्य विषय है पढ़ा दिये जायँ और वह कुशल चिकित्सिक या अध्यापक या इञ्जीनियर जैसा कुछ बना दिया जाय। समाजको ऐसे लोगोकी बराबर आवश्यकता रहती है। यदि हर मनुष्यको उसकी योग्यताके अनुसार काम और हर कामके लिए कुशल मनुष्य मिल जाय तो सभी सुखी और सम्पन्न रहे।

यह मत निराधार नही है। समाजको ऐसे लोगोंकी सदा आवश्यकता रहती है जो उसके अर्थ और कामका सम्पादन कर सके। परन्तु यदि अर्थ और कामपर ही ध्यान दिया गया तो स्पर्धा ही उन्नतिका साधन हो जायगी। सबकी दृष्टि अपने ऊपर केन्द्रीभूत होगी; हितोका संघर्ष जारी रहेगा और समाज शान्तिके लिए तरसता रह जायगा।

हित-संघर्षका कारण यही है कि सब अपने स्वार्थ, अपने अर्थ और

कामको ढूँढ़ते हैं। किसीको किसीसे द्वेष नही है, सबको अपनेसे राग है। एक अँधेरे कमरेमे यदि दस मनुष्य बन्द कर दिये जायँ और सब बाहर निकलनेका द्वार ढूँढ़ रहे हो तो कई बार आपसमे टकरा जायँगे। किसी-को किसीसे बैर नही है पर सब केवल अपने लिए द्वार ढूँढ़ रहे है, इसीसे टकराते है। एक-दूसरेसे लड़नेमे शक्तिका अपव्यय होता है। वही मनुष्य यदि यह समझ ले कि सबका एक ही उद्देश्य है, तो उनकी सम्मिलित शक्तिका उपयोग हो सके। ऐसी दशामे यदि छुटकारेका द्वार न मिला तब भी लड़कर एक-दूसरेकी विपत्ति बढ़ायी तो न जायगी। ठीक यही बात समाजमे है। हमको एक-दूसरेसे बैर नही है, पर अपने भोगपर आँख लगी है। सबकी यही दशा है। यदि यह बात समझमे आ जाय कि सबका हित एक ही है और वह सहयोगसे प्राप्त हो सकता है तो आपसका द्वन्द्व बन्द हो जाय। सबको सुख-समृद्धि प्राप्त हो; कमसे कम हम एक-दूसरेके दुःखको बढ़ानेके साधन न बनें।

छात्रोंकी कोमल बुद्धिमे यह बात आरम्भसे ही बैठानी चाहिये। चारो ओर सौन्दर्यमय वातावरणमे प्रकृतिच्छटा और कलापूर्ण कृतियोंके बीचमे छात्रका जीवन बीतना चाहिये। उनके सामने सफल धन-उपार्जन करनेवालो और विजेताओको आदर्श-रूपसे न रखकर विश्वको एकताका पाठ पढ़ानेवालोका उत्कर्ष बताना चाहिये। बचपनसे ही तप और त्यागका अभ्यास न पड़ा तो आगे चलकर कठिनाई होगी।

मनुष्य-शरीर यो ही खो देनेकी वस्तु नही है। अपनी वासनाओंकी तृप्ति तो पशु भी कर लेते है, परन्तु मनुष्यको अपने बहुज्ञ होनेका गर्व है। उसको इस गर्वके अनुरूप अपना जीवन भी बनाना चाहिये। वासनाका दमन मनुष्यकी शोभा है; अपनेको यथाशक्य दूसरोकी सेवामे लगाना उसका आदर्श है, आत्मसाक्षात्कार उसके जीवनका प्रधान लक्ष्य है। शारीरिक बल या विद्या सांसिद्धिक बाते है, परन्तु इनकी प्राप्तिकी कुछ सहज सीमाएँ भी है। दूसरेसे विद्या या बल या वैभवमे कम होना दुःखकी बात हो परन्तु लज्जाकी बात नही है, परन्तु अपने धर्मके पालनका

प्रयत्न न करना, अर्थ और कामको धर्मसे श्रेष्ठ मानना, मनुष्यके लिए लाञ्छन है। यह भाव शिक्षाके द्वारा दृढ़ किया जाना चाहिये।

ऐसी शिक्षा पाया हुआ मनुष्य समाजका योग्य नागरिक होगा। सब धर्मसाक्षात्कर्ता नहीं हो सकते, परन्तु धर्म-मार्गपर चलनेकी प्रवृत्ति सबमें होनी चाहिये। कोई बिरला ही ब्रह्मवेत्ता होगा, थोड़े ही योगाभ्यासी होगे, थोड़े ही पूर्णतया निष्काम, पूर्णतया यज्ञभावसे लोकसग्रहरत हो सकेगे, परन्तु प्रायः सब परार्थको स्वार्थसे ऊँचा स्थान देगे, प्रायः सब राष्ट्रीय और अन्ताराष्ट्रीय व्यवहारमें सहयोग और सद्भावके समर्थक होगे।

ऐसी शिक्षा देना कठिन नहीं है। अभेद, एकता, जीवनका स्वरूप है। अविद्याके कारण उसको नानात्वकी, पार्थक्यकी प्रतीति होती है, परन्तु जब कभी थोड़ी देरके लिए भी वह पार्थक्यको भुला पाता है, एकत्व-की झलक पा लेता है, तो उत्फुल्ल हो उठता है। नानात्वके बीचमे भी वह अपनेको ढूँढता रहता है। इसलिए जो शिक्षा उसको एकत्वकी ओर ले जायगी वह उसको ग्राह्य होगी।

ऐसी शिक्षा देना सबका काम नहीं है। साधारण पाठ्यविषयोके अध्यापक तो बहुत मिल सकते हैं, परन्तु विद्यार्थीको धर्मकी शिक्षा देकर दूसरा जन्म देनेकी योग्यता रखनेवाले आचार्य कम ही होते है। यह काम ब्रह्मबन्धुका नहीं, ब्राह्मणका है। आचार्य छात्रके लिए तो पूज्य है ही, समाजका कर्तव्य है कि ऐसे व्यक्तियोका समादर करे और उनको निष्कण्टक काम करनेका अवसर दे।

---

# उपसंहार

इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन् सो अङ्ग वेद यदि वा न वेद ॥

ऋग्वेदका यह मन्त्र बडे सुन्दर शब्दोमे उस कठिनाईको व्यक्त करता है जो दर्शनके अध्येता और प्रवक्ताके सामने आती है। यह जगत् कैसे हुआ, हुआ भी या नही हुआ, यह कौन जानता है ? कौन कह सकता है ? जहाँतक बुद्धिकी पहुँच है वहीतक ज्ञाता, ज्ञेयका भेद रहता है। शुद्ध ब्रह्म चित्तके परे है, सब भेदोके ऊपर है। वह चेतना है, चेतन नहीं है, अतः वह इस रहस्यका ज्ञाता नही है। परमात्मामे बीजरूपसे सभी ज्ञान है, परन्तु वह जगत्का आदिबिन्दु है, स्वय मायाकृत है। इसलिए वह भी उस अवस्थाका ज्ञाता नही हो सकता जो उसका पूर्वरूप है। कोई अपने जन्मका साक्षी नही हो सकता। यह पहेली बुद्धि और वाणीका विषय नही है, इसीलिए इसके पहिले मन्त्रमे कहा गया है : 'को अद्धा वेद क इह प्रवोचत्'—इसको कौन जानता है और कौन यहाँ कह सकता है ?

पुस्तक समाप्त हो गयी। इसको पढ़नेसे कोई और लाभ हो या न हो, इतना तो प्रकट हो ही जाना चाहिये कि दर्शनका विषय बहुत कठिन और साथ ही बहुत रोचक है, उसका जीवनकी सभी समस्याओसे सम्बन्ध है, उसके ही प्रकाशमे सब अन्य ज्ञेय समझमें आ सकते है, वही उन सबको एक सूत्रमे बाँधता है। यदि उस परमतत्त्वको जाननेकी इच्छा किसीमे उत्पन्न हो जाय तो मै अपनेको धन्य मानूँगा।

इन पृष्ठोमे जो कुछ प्रतिपादित करनेका प्रयास किया गया है उसको समासेन यो कह सकते है—

ब्रह्म ही सत्य है, वह एक, अद्वय, अपरिणामी, चिद्घन है।

आत्मा और जगत् ब्रह्मसे अभिन्न है; सुतरा, एक-दूसरेसे अभिन्न है।

ब्रह्म ही ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञेय है।

जगत्‌का प्रतीयमान रूप मायाजनित है, इसलिए असत्य है; जगत्‌का वास्तविक रूप ब्रह्म है, इसलिए सत्य है।

आत्मसाक्षात्कारका एकमात्र उपाय योग है। निर्विकल्प समाधिमे अविद्याका क्षय हो जाता है।

वैराग्य, स्वाध्याय, तप, उपासना और धर्मानुष्ठानसे मनुष्यमे योगाभ्यासकी पात्रता आती है।

जो कर्म निष्काम होकर यज्ञभावसे किया जाय, जिस कर्मसे जीव जीवमे अभेदकी वृद्धि हो, वह धर्म है। धर्मसे अर्थ और कामकी भी सिद्धि होती है।

पार्थक्य, विषमता, शोषण, उत्पीड़नका निरन्तर विरोध करना और सौहार्द, सहयोग, विश्वसंस्कृति तथा ऐक्यमूलक सच्छिक्षाके लिए उद्योग करना धर्मका अङ्ग है।

जो तपस्वी और त्यागी है, जिसने समाधि द्वारा आत्मसाक्षात्कार प्राप्त किया है, वही धर्मका प्रवक्ता हो सकता है। समाजको ऐसे व्यक्तियोंके आदेशपर चलना चाहिये। इसमे उसका कल्याण होगा।

बारम्बार जन्म और मरण, कर्मोकी वर्द्धमान संस्कारराशि, दुःख और अनुपातसे, सदैव डरना चाहिये। इस अज्ञानवृक्षका मूलोच्छेद मनुष्यदेहमे ही हो सकता है। इस अमूल्य देहरत्नका उपयोग न करना अपने पॉवमे आप कुल्हाड़ी मारना है। मनुष्य-शरीरकी शोभा विषयभोग नही है; यह सम्पदा तप, ज्ञान और धर्मके लिए मिली है।

मनुष्यका परम पुरुषार्थ मोक्ष है।

**समानी व आकूतिः, समाना हृदयानि वः।**
**समानमस्तु वो मनो, यथा वः सुसहासति॥**

इति शम्

---

# परिशिष्ट

## धर्म (सदाचार) के स्वरूपके सम्बन्धमें विभिन्न मत और उनके विषयमें शङ्काएँ

[धर्मस्वरूपाधिकरणमें पृष्ठ २२० का अधोनोट देखिये]

१. **वाद**—ईश्वरकी आज्ञा धर्म है।

**शङ्का**—ईश्वरकी सत्ताका क्या प्रमाण है ? ईश्वर आज्ञा देनेमें स्वतन्त्र है या परतन्त्र ? यदि स्वतन्त्र है तो सम्भव है कभी आज्ञाका रूप बदल जाय और जो धर्म है वह अधर्म हो जाय। यदि स्वतन्त्र नहीं है तो फिर उसका नियन्त्रण करनेवाला पदार्थ धर्मका निर्णायक हुआ। ईश्वरकी आज्ञा कैसे जानी जाय ? अपनेको ईश्वराज्ञा विज्ञापित करनेवाले सब ग्रन्थ एक ही बात नहीं कहते। यदि मनुष्यकी बुद्धि यह निर्णय कर सकती है कि इन ग्रन्थोंमें कौन ग्रन्थ ईश्वरप्रेरित है तो वह धर्मके स्वरूपका भी आप ही निर्णय कर लेगी। ईश्वरकी आज्ञा क्यों मानी जाय ? क्या पुरस्कारकी आशा और दण्डके भयसे किया गया काम धर्म होगा ?

२. **वाद**—श्रुतिकी आज्ञा धर्म है।

**शङ्का**—ऊपर दी हुई प्रायः सब शङ्काएँ उठती हैं। दो तथाकथित श्रुतिवाक्योंमें हमको यह देखना पड़ेगा कि कौन धर्मानुकूल है, अर्थात् हमको श्रुतिकी परखके लिए धर्मकी कोई स्वतन्त्र कसौटी रखनी होगी।

३. **वाद**—भीतर जो कर्तव्याकर्तव्य विवेकबुद्धि है उसकी जो प्रेरणा हो वह धर्म है।

**शङ्का**—विभिन्न देशकालमें यह प्रेरणा विभिन्न रूपोंसे होती है। जिस कामको एक देश या एक कालके लोग भला कहते हैं उसीको दूसरे बुरा कहते हैं। जैसी शिक्षा मिलती है वैसी ही विवेकबुद्धि हो जाती है। अतः इससे धर्मकी कोई स्थिर पहिचान नहीं मिलती।

४. **वाद्**—जिस कामका समर्थन लोकमत करता है वह धर्म है।

**शङ्का**—एक ही कामको विभिन्न देशों और समयोंका लोकमत एक ही दृष्टिसे नहीं देखता। जो बलवान् है और अपनी इच्छाओंकी पूर्तिके लिए समाजका आश्रित नहीं है वह लोकमतका क्यों अनुसरण करे? युद्ध या अन्य आवेशकी अवस्थाओंमें लोकमत जिन बातोंका समर्थन करता है, पीछेसे उन्हींको नापसन्द करता है। कई विचारोंका, जिनका आज समर्थन हो रहा है, एक समय विरोध हुआ था।

५. **वाद्**—जो काम सामाजिक जीवनका पोषक है वह धर्म है।

**शङ्का**—सामाजिक जीवनका पोषण क्यों किया जाय? जिस कामसे सामाजिक जीवनकी पुष्टि होती है उसकी परख सामाजकी तत्कालीन पसन्द है या कुछ और?

६. **वाद्**—जिस कर्मका उद्देश्य अच्छा हो वह धर्म है।

**शङ्का**—यदि देशकी समृद्धि बढ़ानेके विचारसे कोई जनसख्याको कम करनेके लिए नवजात शिशुओंको मारने लगे तो क्या यह धर्म माना जायगा?

७. **वाद्**—जिस कर्मका परिणाम अच्छा हो वह धर्म है।

**शङ्का**—किसके लिए अच्छा? यदि दूसरोंके लिए, तो मैं दूसरोंका क्यों खयाल करूँ? यदि किसीको मारनेके लिए विष दिया जाय और वह विष उस व्यक्तिके किसी रोगको अच्छा कर दे तो क्या यह विष देना धर्म कहा जायगा? अच्छा परिणाम किसे कहते हैं? अव्यवहित परिणाम देखा जाय या

व्यवहित ? एक जुआरी चोर डूब रहा है, उसको बचाना उसको अच्छा लगता है, पर बचनेपर वह लोगोको लूटेगा और तग करेगा। यहाँ धर्मका निर्णय कैसे हो ? यदि परिणामोके योगसे, तो परिणाम कैसे जोड़े जायँ ? मेरे दिये पैसोसे एकने मिठाई खायी, एकने बीडी पी, एकने नाटक देखा, एकने समाचारपत्र लिया। इन परिणामोका जोड कैसे होगा ? किसके चित्तपर क्या परिणाम पड़ा यह कैसे जाना जायगा ?

८. **वाद्**—जिस कामसे अधिकतम सुख उत्पन्न हो वह धर्म है।

**शङ्का**—किसके लिए ? यदि दूसरोके लिए, तो मै उनका क्यो खयाल करूँ ? अधिक लोगोका सुख देखा जाय या सुखकी अधिक मात्रा ? दस मनुष्योको आधा पेट खिलाना अच्छा है या दोको भर पेट ? क्या सुख बराबर है ? दस मनुष्योको मद्यपान करनेका सुख दूँ या दोको दर्शन अध्ययन करनेका ? सुखोंमें ऊँचे-नीचेकी क्या परख है ?

९. **वाद्**—जिस काममे आत्माभिव्यक्ति और आत्माभिवृद्धिकी अनुभूति हो वह धर्म है।

**शङ्का**—कुशल जेबकटको भी ऐसा अनुभव होता है। केवल अपने स्वार्थके लिए दिग्विजयपर निकले हुए सेनानीको भी शत्रुसेनाको कुचल डालनेमे वही अनुभूति हो सकती है। क्या वह धर्मात्मा है ?

१०. **वाद्**—हमको सामान्यतः जगत्का ज्ञान दिक्, काल और कार्य-कारण भावके व्यवधानसे होता है। चित्तके यह धर्म जगत्के वास्तविक रूपको छिपा देते है। जब कभी कर्तव्य-बुद्धि उदित होती है तो हमको दिगादिका अतिक्रमण करके जगत्के स्वरूपका तात्कालिक अव्यवहित ज्ञान होता है।

ऐसी बुद्धिसे जो काम किया जाता है वह धर्म है। धर्मके तीन लक्षण हैं—

(क) वह अन्तःप्रेरणाके रूपमें होता है। यह अन्तःप्रेरणा आज्ञारूपी 'ऐसा करना चाहिये' या 'ऐसा करो' होती है और अहैतुक भी होती है; उसके साथ हेतु, कारण, की भावना नही लगी होती।

(ख) उसमे अपने भोगके लिए कोई स्थान नहीं होता। जहाँ भोग होता है वहाँ सुख भी रहता है, परन्तु कर्तव्यके साथ सुख तो नही ही होता, वह काम कुछ कड़ुवा-सा लगता है।

(ग) हमको ऐसा प्रतीत होता है कि वह काम सब लोगोके लिए करणीय है। चोर यह नही चाहता कि सब लोग चोरी करें, परन्तु सच बोलनेवाला चाहता है कि सब सच बोले।

**शङ्का**—ऐसा हो सकता है कि अन्तःप्रेरणा हमारे राग-द्वेषके कारण होती हो। अपने शत्रुको देखकर भी कभी-कभी ऐसी अन्तःप्रेरणा होती है कि 'इसे मार डालो'। पागल भी अपनी अन्तःप्रेरणाके अनुसार काम करता है।

यह भी विचारणीय है कि ऐसी अन्तःप्रेरणा कहाँतक कर्ताकी शिक्षा और सस्कृतिका परिणाम है और कहाँतक उसके स्वभावपर निर्भर करती है।

यह नहीं कहा जा सकता कि अप्रिय लगना धर्मका लक्षण है। अपने चित्तका अनुशीलन करनेसे पता लगेगा कि सच बोलना या त्याग करना उस समय अप्रिय नहीं लगता, चाहे पीछेसे भले ही कष्ट हो।

यह मत ख्यातनामा विद्वानोके द्वारा प्रवर्तित किये गये है। इतने थोड़ेमे इनके विषयमें ऊहापोह नही हो सकता, केवल सङ्केतमात्र कर दिया गया है। 'जीवन और दर्शन'में किञ्चित् अधिक विस्तृत विचार किया गया है। मुझको ऐसा प्रतीत होता है कि जिस सिद्धान्तका प्रस्तुत

पुस्तकमें प्रतिपादन किया गया है उससे इन सब शंकाओंका उत्तर मिल जाता है। धर्मका लक्षण ऐसा होना चाहिये जो ईश्वर, श्रुति, कर्ताके तात्कालिक उद्देश्य आदिपर निर्भर न हो, ताकि प्रत्येक व्यक्ति प्रत्येक अवसरपर अपनी बुद्धिके अनुसार उसका उपयोग कर सके। बुद्धिदोषसे ठीक-ठीक परीक्षा करनेमें भले ही भूल हो जाय, परन्तु सिद्धान्त निरपेक्ष होना चाहिये। व्यावहारिक दृष्टिसे इन सभी मतोंमे अच्छाइयाँ है और इन सबका हमारे मतमें अन्तर्भाव हो जाता है।

---

# अनुक्रमणिका


अक्षपाद ७५
अङ्गिरा २२८
अचेतनवाद १२४, २००
अजपा १८५
अजहत् लक्षणा १९
अज्ञान ८, ९, १६,
अतर्क्य ३७, ३८, ३९, ४४, ८५, १६४, १६८
अथर्व २२८
अध्यवसाय २४, ३४, ३५, ३६, ५६, ९०, १४७, १६५, १८१, १८२
अध्यात्मशास्त्र १०
अध्यास १७, ३२, ५९, १५९, १६९
अनुमान ३, २२, ३१, ३२, ३३, ३४, ५९, ९५, ९६, १०४, १२०, १३६, १४४, १५१, १५३, १९०
अनुरक्ति २०४, २०९
अन्तःकरण २३, २४, २५, २६, ३०, ५९, ६१, ९२, १६४, २१२
अन्तःप्रेरणा १२३, १४४, २२०, २२१
अन्वयी ३३
अप ११९, १२०, १८८, २१०
अपमार्ग २०९
अपराविद्या १९३
अपसिद्धान्त ७४, ७५, ७७, ८९, ९१
अभाव १६, ६२, ६८, १४०, १५७, १५९
अत्यन्ताभाव १६, २७
अन्योन्याभाव १६, १२९
प्रध्वंसाभाव १६, १७, १११, १२७
प्रागभाव १६, ६२, १११, १२७
अभिभव ५०, ५१
अभिसिद्धान्त ७३, ७४, ७५, ७७, ८९, ११४, १२२, १२४, १२९, १३६
अभेद २२४, २४५
अयुतसिद्धावयव ७, ४३, १४१, १७९
अर्जुन २३१
अर्थ ४, ५, ६, ९, १८, १९, ४८,

४९, ५१, ५२, १०३, १०४, ११९, १४६, १५६, १६५, १७०, १८५, २१७, २१९, २२३, २२५, २३०, २३१, २३३, २३७, २४०, २४३
अलीक ७७, ७९, ८१, ८२, ८४, ८७, ११७, १३२
अलीकसर्जन ७७
अवधारण १५७, १७०, १८१, १९०
अवयव १४१
अवस्था १४, २१, ५१, ६१, ६२, ६३, ७४, ८५, ११५, १२२, १२३, १४०, १४८, १५६, १५७, १५८, १६७, १७३, १७९, १८३, १९४, २१२
अविद्या ८६, १६९, १७०, १७१, १८१, १८८, १८९, १९२, १९५, १९७, २००, २०९, २१२, २२३, २३२
अविनाभाव १२६
अव्याकृत १७४, १७८
अशोक २२८
अश्वपति १५८
असत्य १६
असुर २०७
असत् १०, ११, २१, २२, २५, २७, १३०, १६४, १८०, १८९
अस्मिता ८६, १५७, १५९, १७३, १९३, २०६, २१०
अहङ्कार २३, १५६, १६४, १८१, १८२, २१०
अहिंसा ५४, ८७, २२३, २३०, २३१, २३९
आइंस्टाइन १३६
आकर्षण ३६, १००, १३५, १३६
आकाश २६, २७, २८, ३६, ६४, ९३, ११९, १२१, १२९, १८६, १९५
आकाश तत्त्व ७४
आचार्य ९६, २००, २०२, २४५
आजान देव २०८
आत्मज्ञान १५७, २२८
आत्मसाक्षात्कार १५७, १५८, १५९, १७२, १७३, १९२, १९३, २००, २०६, २३८, २४२, २४४
आत्मा १३९, १४०, १४१, १४२, १४४, १४७, १४९, १५१, १५३, १५४, १५८, १५९, १६०, १६१, १६२, १६३, १६७
आदि शब्द १८५

आद्याशक्ति ८६, २०४
आनन्द १६०, १९९, २०६, २१०
आप्त ३३, ४५, ९६
–पुरुष १५८
आयतन १३०, १३१, १३२, १३३
आरम्भक १०१, १७४
आशय ९०
आहुति १२६, २३१
इन्द्र ८६, १५८
इन्द्रिय २२, २३, ४६, ५०, ५७, ९५, ११३, १४५, १८२, १८३, १८४, १८८
ईश्वर ९५, ९६, ९७, ९८, १०१, १०४, १०५, १०६, १७४, १७७, २०२, २०३, २०४, २३६
ईश्वर प्रणिधान २०४
ईसा १५९, २२३
उद्गीथ १८५
उन्नति ४९, ७५, १०६, १५७, १९०, २०६, २१३, २४३
उपनिषत् १५९, १६०
उपव्रत् ५४
उपाधि १६१, १७२, १८१
उपासना २०१, २०४, २०६, २०८, २११, २३०
उपेक्षा १४, ५३, २१०
ऋत ९८, ९९, १११, १९७, २०३
ऋषभ २२८
एकता २४५
एकार्थता ५१
ऐतरेय १५८
ॐकार १८५
कणाद ७५, २२८
कपिल ९६, १२३, २२८
कबीर १५८, २२८
करुणा ५, ५३, १९९
कर्ण २२८
कर्तव्य २१९, २२०, २२१
कर्तृत्व ६, ९९, १५३, १५४, १५६, १५७, १६७, १७२, १७३, १७५, १७७, १७९, १९४
कर्म ५४, १५४, १९१, १९२, २११, २२२, २२३, २२५, २२७, २२९, २३२, २३५, २३६, २३७
कर्मसिद्धान्त १०५, १५६
कलाकार ५२, ८८, १९७, १९८, २००, २०१, २०५, २१२, २३७, २३९
कवि ५८, ८७, ८८, १९७, १९८, २३९, २४१
कस्मात् ४७

काम ४, ५, ६, ९, १४, २६, ३५, ४६, ४८, ४९, ५१ ,५२, १४६, २०४, २१७, २१९, २२१, २२५, २३२, २३३, २३४, २३५, २४०, २४१, २४३, २४५
कारण २०, ६२, ९९, १२५, १२६, १६३, १६७, १७२, १८८, २३६
उपादान कारण ६३
निमित्त कारण ६३
कार्य १३, ६२, ६३, १२५, १२६, १२७
काल १४, ३६, ६१, ६७, ६८, ६९, ७०, १२९, १३१, १३४, १५४, १६०, १८१, १८९, १९४
कृत्रिम काल ६९
वास्तविक काल ७०
व्यावहारिक काल ७०
कालिदास २२८
काली ८६
कुरान १६२
कौटिल्य २२८
कृष्ण २२८
क्रोध १४, ३७, १६५,
क्षण ६९, १४९, १५०, १५२, १८४, २२२
क्षणिक विज्ञानवाद १४८
क्षिति ११९, १२०, १२२, १२५, १५७, १८७, १८८, २१०
गगनगिरा १८५
गणित ७, ४३, ६७, ८०, ८३, १३२, १३३, १३४, १३७, १४३
गन्ध २४, २५, २६, २८, १०३, ११३, ११४, ११६, ११९, १४५, १५७, १८७, २१०
गान्धी २८८
गुण २४, ३४, ४१, ६२, ११३, १७९, २२९
सत्त्वगुण २७, ८७, १७९, १८०, १८१
रजोगुण २७, ८६, १७९
तमोगुण २७, ८६, १७९
गोरक्ष १५८
गौतम १५९, २२८
घ्राण १८१, १८८,
चक्षु २३, १८१
चक्र २०५
चतुर्भूत, १२२, १२९, १३८
चरक २२८
चार्वाक १२४
चिति १६०
चित् १६०

चित्त ४, १७, २१, २५, २७, ३०, ३३, ४७, ४९, ५४, ५८, ५९, ६०, ८७, ९१, ९२, ९४, १०३, १०६, ११३, ११६, ११७, १२८, १४८, १५१, १५२, १५४, १५७, १६०, १६१, १६३, १६४, १६५, १६६, १६७, १६९, १७०, १७३, १७४, १७९, १८८, १८९, १९७, १९८, १९९, २०५, २०७, २०९, २१०, २१४

चिद्घन १६०

चिन्मय १६०

चिन्मात्र १७२

चेतन ३, ८, ९७, ९८, १२३, १२४, १२५, १३९, १४२, १४३, १४४, १४६, १४७, १५२, १५४, १६०, १६१, १६२, १६३, १७२, १७६, २१८

चेतना ३, १४, १२४, १३९, १४१, १४४, १४५, १४७, १५१, १६०, १६१, १६७, १७३, १७६, १७७, १७९, १८०, १८१, १८८

चेतोव्यापार ८९, ९०, ९१, ९२, ९७

९५, १००, १०२, ११४, ११६, १६४, १६५

चैतन्य २२८

चिन्त्यास्तित्व ७६

जगत् ७, ९, १३, २२, २६, २७, २८, ३१, ४८, ५२, ६०, ८२, ८६, ९४, ९५, ९६, ९७, ९८, ९९, १००, १०१, १०७, ११०, १११, ११५, ११९, १२०, १२१, १२२, १२३, १३४, १३६, १३८, १६३, १७०, १७४, १८७, १८९, १९०, १९१, १९७, २०१, २०२, २१८, २२२, २३६

जाग्रत् ११४, ११५, १४०, १५३, १५६, १७३

जाबालि १५८

जीव ९८, १४०, १५४, १६०, १६१, १६३, १७९, १९४, १९५, २०४, २०८, २१०, २११, २२३, २२५, २२९, २३२, २३६, २३७

जीवकोष १४०

जीवन ८९, ११५, १४०, १४१, १५७, १८७, २११, २४४, २५१

जीवात्मा १५४, १७४, १७८, १७९, १८०, १८१, १८८, १८९, २०२, २०८, २१०
जैमिनि ९६, २२८
ज्ञातृत्व १५३, १५४, १५७, १६७, १७१, १७२, १७५, १७७, १७९, १९४
ज्ञान ११, १५
ज्ञानदेव १५८,
ज्ञानाभाव १६
ज्ञानेन्द्रिय २५
डाकिनी २०९
डार्विन १४४, १४५
-वाद १४६
तत्त्व ८, ८६, ११८, ११९, १२०, १२१, १९६
तन्मात्रा १८३, १८७
तप ५४, ५५, १९८, २०८, २११, २१३, २३०, २३४, २४०, २४४, २४७
तर्क २४, ३४, ३५, ३६, ३७, ३८, ३९, ४०, ५९, ६०, ९०, ९६, ९९, १००, १०२, १०५, ११०, १२२, १४६, १५९, १७०, १७२, १९३, २१७, २२२, २४१
तार १८२, १८५, १८६,
तितिक्षा ५५
तुकाराम २२८
तुरीयावस्था १४, १५६, १६०,
तुलसी २२८
तेज ४३, ११९, १२१, १२२, १२३, १२५, १८८, २१०
तन्त्र ८६, २०७
त्याग ५, ५४, १९९, २३४, २४४
त्रसरेणु ७५, ७६
त्रिपुटी १८८
त्रिपुराशक्ति १७४
त्रिशंकु १५८
त्वक् १३, १८१, १८८
दत्तात्रेय १५८
दया ५, ८८, २२३, २२९, २३१
दर्शन ११
दर्शनशास्त्र १०, ११, १२
दिक् २९, ६१, ६४, ६५, ६६, ६७, ६९, ११९, १२९, १३०, १३१, १३२, १३७, १३८, १६०, १८६
दिग्वृद्धि १३७
दिशा ६५, ८२, १३०
दुःख १०६, १६६, २०३, २११, २२४, २३०
दृग्विप्रश्न ६६, १००
दृष्टि १६०

देव २०८
देवता २०५
देहात्मवाद १४०, १४२, १४४
द्रव्य ६२, १०४, ११३, ११७, ११८, १२०, १२२, १२६, १२७, १३०, १४४
द्रष्टा २१, ५८, १२३, १२५, १४४, १५२, १९६
द्वन्द्वात्मक प्रक्रिया १२३
द्वेष ३, १४, ३०, ३३, ३७, ५२, ९२, १४८, १६४, १६५, २४४
द्वैत १६१, १६२, २०६
धर्म ७, ९, ४८, ६०, ६४, ८८, १२७, १४०, १४२, १४४, १४५, १४६, १४७, १५२, २०८, २१७, २१८, २१९, २२२, २२३, २२४, २२७, २२८, २३०, २३२, २३३, २३४, २३८, २४०, २४२
धर्ममेघ २२३
धर्ममेघसमाधि ४८
धर्मी ६१, ६२, ६३, ६७, ११८, १२८
धारणा ५८, ७६, ८२, २०६
ध्यान ९, ४७, ८६, १५९, १८०, १८१, १८८, २०२, २०४, २०५, २०९, २१३, २१९, २२५, २३१, २४०
ध्वनि ७६
नय १३
नागरिक २४३, २४५
नाडिसस्थान २३, ५६, ५७, ११४, १४७
नाद १८५, १९९
नानक १५८, २२८
निदिध्यासन ४०, ४७, ४९, ५०, ६०, १८३, २००, २१७, २३४
नियतपूर्ववर्तित्व १२६
नियति १०५
निराधारा १७६
निरोध ५१
निर्वाण १९३
निशुम्भ २१०
निष्काम २२५, २२६, २२७, २४५
नीरवताकी बोली १८५
नीहारिका १३५, १३६, १३७
नेति १६०, १६१
नैष्कर्म्य ५३
न्यूटन १००, १३६, १६७
पतञ्जलि २२८
परतत्त्व ८६

परमाणु ७५, ७६, १२०, १२९, १४२
परमाणुवाद ७५
परमात्मा १७२, १७३, १७४, १७५, १७६, १७८, १८०, २०२, २०३, २०४, २०८, २१०
परशुराम २२८
परादेवता ८६
परावाणी १८५, १८९
पराविद्या ८६, १९३
पराशर २३१
परिणाम ५०, ६०, ६७, ६८, १११, ११७, ११८, २१८
पाण्डवबन्धु २२८
पागल ११६, १४७, १९६, २२१
पागलपन १५३, २२४
पाणिनि २२८
पार्थक्य १८०, २२२, २३९, २४५
पिशाच २०७, २०९
पुनर्जन्मसिद्धान्त १५५, १५६,
पुरातन पुरुप २०४,
पुरुप १७८, १७९, १८०, १९६
पुरुषसूक्त ८८
पुरुषार्थ ४, ७, ९, २३८
पुरूरवा २२८
पौत्तलिक २०९
प्रजापति ८६, १५८, १७७
प्रज्ञान १४, ९२, १३१, १४७ १४९, १५१, १५२, १५३, १५८, १६४, १६५
प्रज्ञानात्मवाद १४७, १४८, १६४
प्रणव १८५
प्रताप २२८
प्रतिसर्ग ११०, १११
प्रतीक ५४, ६९, ९१, ९२, १९७, १९८, २०९
प्रत्यगात्मा १६१, १६३, १७४
प्रत्यय २४, ३४, ४६, ५८, ६७, ६८
प्रत्यक्ष ५, २२, २३, २४, २५, ३०, ३१, ३३, ५९, ६१, ६५ ९१, ९२, ९८, १००, १०२, १०३, १०४, १११, १२२, १२९, १४८, १५७, २०५, २११, २३०
सेन्द्रिय प्रत्यक्ष २२, ३९,
अतीन्द्रिय प्रत्यक्ष ३०, ३१, ३९ ४६, ५९, ८७
प्रथमकल्पिक १५६
प्रधान ७, ४९, १४८, १७९, १८०, २०३, २४४

प्रपत्ति २०४, २०६
प्रमा १५, २२,३०, ३२, ६७,१४८
प्रमाण २२, ३०, ३३, ३४, ३७, ३८, ९१, ९२, ९६, १०३, ११०, ११३, ११६, ११८, १२२, १३८, १४९, १५८, १६४, १९०
प्रमाणवृत्ति १४८
प्रसाद ५४, २१३, २२३
प्राण ५ ५५, ५७, १५६, १८५, १८७, १९७, १९९, २०५, २०७
प्राणायाम ५७, ५८
प्रादुर्भाव ५०, ५१, ६८, १८४
प्रारब्ध २३७
प्रेत २०७, २०९
प्रेम १६५, १९९, २०३, २०४, २१३
प्रेय ५३
प्रोटोप्लाज्म १३, १२४
बलि २२१
बाइबिल १६२
बुद्ध ९६, १५९, २२८
बुद्धि २४, २५, ३४, ४१, ४५, ५४, ५६, ७५, ९८, १०१, ११३, १३०, १४७, १६८, १७२, १७८, १८१, १९७, २००, २०२, २०६, २१०, २१८, २२४, २२५, २३६
बुद्धिनिर्माण ९४, १०१, १०२, १०४, ११३, ११७, ११८, १२२, १२४, १२५, १२८, १३०, १३२, १३३, १३४, १३७, १३८, १७४, १८१, १८६, १८७, २०३
ब्रह्म १६१, १६२, १६३, १६७, १६८, १६९, १७०, १७१, १७२, १७३, १७४, १७५, १७६, १७८, १८८, १८९, १९०, १९२, २०१, २०२, २०८, २१३
मायाशबलब्रह्म १७२, २०२
ब्रह्मचर्य ५४
ब्रह्मनिष्ठ २१३
ब्रह्मबन्धु २३४, २४५
ब्रह्मरन्ध्र ५६
ब्रह्मराक्षस २०७
ब्राह्मण ८९, २३३, २३४, २३५, २४५
ब्राह्मणत्व २३४, २३५
बृहस्पति २२८
भक्ति २०४
भरत २२८
भवभूति २२८

भाग्य ७५
भास्कर २२८
भीष्म २२८
भूत ११८, ११९, १२०, १२२, १२४, १२८, १२९, १४४, १८५, १८८, १८९, २०८
भूतवाद १२४
भूर्लोक २११
भृगु २२८
भोक्तृत्व १५३, १५४, १५६, १५७, १६७, १७२, १७३, १७५, १७७, १७९, १९४
भोग ९०, ९२, ९४, ९८, ९९, २३७, २५१
भोज २२८
भ्रान्ति १६८, १७१
भ्रान्तिविपर्यय १५९
मधुप्रतीक ८५
मन २३, ६०, १८२, १८३
मनु २२८, २४१
मनुष्यजाति ४१
मनुष्यत्व ४१
मनोराज्य २८, १३८
मनोविज्ञान ४३
मनःप्रसूति ९३, ९४, १२१, १३८, १३९
मन्त्र २४६
मस्तिष्क ५६
महाकाली १७५
महात्मा गान्धी २४१
महाप्रलय १९५, २०२, २१२
महाभूत ११८, १२८,
महालक्ष्मी १७५
महावीर ९६, १५८, २२८
महाव्रत ५४
महासरस्वती १७५, २१०
महिषमर्दिनी २०७
मान्धाता २२८
माया १६९, १७०, १७२, १७५, १७६, १९०, १९३, २०१
मार्क्स १२३
मिथ्याज्ञान १७
मीमांसा ४५, ४९, ६१, ८५, १०४, १६०, २२४
मीरा २२८
मुक्ति १९३
मुदिता ५३, २२७
मूलप्रकृति १८०,
मूलभूत १२२, १२३, १२४
मैटर ११८
मैत्री ५३, २१७
मोक्ष ९, ४४, ६०, ८७, ९२, १९३, २०६, २०८, २३७, २३८

मौद्गलायन १५९
यजमान २३०, २३१, २४१
यज्ञ २२७, २३०, २३१, २३२
यम १५८
याज्ञवल्क्य १५८, २४१
युष्मत् १०, ११, २२, २७, २८, ५४, १३८, १५७, १६४, १८०, १८३, १८७, १८९,
योग ४, २०, ५०, ५२, ५४, ५५, १६३, १६४, २०६, २०९, २११
योगभ्रष्ट २१२
योगाधिकार २१३, २१४
योगाभ्यास ५९, २०८, २०९, २१२
योगी ५४, ५५, ५६, ५७, ५८, ५९, ६०, ८४, ८५, ८७, १५८, २००, २०९, २११, २१८, २२३, २२८, २३८, २३९
रघु २२८
रस ८६, ११३, ११४, ११६, ११९, १४५, १५७, १८७, १९९, २१०
रसना १८१, १८८
रसवृत्ति १४८
राग १४, ३२, ३७, ५२, ९२, १४८, १६४, १६५, २०३, २१०, २२५, २४४
राम २२८
रामकृष्ण १५८, २२८
रामदास २२८
राष्ट्र २२५, २२७, २३९
रुद्र ८६, २०४
रूप २४, २५, ७८, ७९, ८४, ८५, ९२, ९४, ९९, १११, ११२, ११३, ११४, ११६, ११९, १४५, १५७, १६४, १६९, १७७, १८५, १८७, १८८, १९२, २०२, २०४, २१०, २२२
लक्षणा १९
जहत् लक्षणा १९
जहदजहत् १९, ४५
लिङ्ग ३२, ४१, ११३, ११७, १२३, १३०, १४५, २०३, **२२१**
लिङ्ग-भेद १२३
लोक २१९
लोकसग्रह १०६, २०७, २२४
लोगॉस १८५
लोभ १४, १६५
वर्गीकरण ४१, ४२, ४३, ८३, ११६

वशिष्ठ १५८, २२८
वस्तुस्वरूप २८, ४५, ५१, ५४, ११८, १९६
वाणी ६०
वाद ११, १६, २५०,
वामदेव १५८
वायु ६४, ११९, १२०, १२१, १२२, १२५, १८७, १८८, २१०
वाल्मीकि २२८
विकर्षण १३५, १३६
विकल्प १७, १८, ७३, ७५, ७६, ७७, ८४, ८६, ८७, ८८, ८९, ९२, १४८, १६४, १६८, १७४
विक्रम २२८
विक्षेप १८, २१, ५४
विकासक्रम १४५, १४६
विज्ञानवाद १४७, १४८
विदेह १५८
विद्या ७४, १९३, २००, २१३, २३२, २४०, २४१, २४४
विद्यार्थी ५२
विद्युल्लव १२१
विनियोग ४३, ४८
विपर्यय १७, ८५, ९२, १४८, १६४
विभज्यवचनीय १०३
विभाव ८७, १९८
विभूति २१३
विरति २२७
विराट् ८९, १७८, २०३, २०८, २२५, २२७
विराट् पुरुष १७८
विशेष १७, ४१, ४२, १०१, १०२, ११५, १८२, २३६
विश्लेषण १३, ४५, ११९, १६५
विश्वामित्र २२८
विषय २३, ५१, ५८, ११३
विष्णु ८६
बृहस्पति २२८
वेताल २०७
वैखरीवाणी १८४, १८५
वैराग्य ५१, ५२, ११२, १३१, २१३
व्यतिरेकी ३१
व्याप्ति ३१
व्यास १५८, २२८, २४१
व्रत ५४, २३०
शङ्कर २०७, २३२
शङ्कराचार्य १५८, २२८
शब्द २४, २६, ३२, ५९, ११२, ११३, ११४, ११६, १४५, १८३, १८४, १८५,

१९८, १९९, २१०
अनाहत शब्द १८५
आदि शब्द १८३, १८५
शरीर ६०, १३९, १४०, १५५, १६०, १६१, २२७
शरीरी १६०, १६१
शाकम्भरी ८६
शिव १७६
शिवाजी २२८
शिक्षा १३९, २०६, २२०, २२६, २३४, २४०, २४३, २४५
शुम्भ २१०
शून्य ५७, ५८, १५९, १९६
शून्यवाद १५९
शैतान २०९
श्रद्धा ५४, ५५, २१३
श्रीकृष्ण १५८, २३१
श्रीधराचार्य ७८
श्रेय ५३, १२३, २००
श्रोत्र १८१
श्रोत्रिय २१३
श्रोत्रेन्द्रिय १८४, १८५, १८६
सङ्कल्प ९२, १६४, १६५, १६६, १७७
सङ्कल्पवृत्ति १४८
सङ्गीत १४३, १९९
सच्चिदानन्द १६१
सञ्चितकोष १५५
सत् १६०
सत्ता १०, १६, २९, ४२, ८४, ८६, ८९, ९२, ९५, १००, १०३, १०४, ११५, ११७, ११८, १२२, १२४, १६८, १७०, १७५, १७९, १८० पारमार्थिक सत्ता २९, ९५, १२९, १८१
प्रातिभासिक सत्ता २९
व्यावहारिक सत्ता २९
सत्य १२, १३, १५, १६, १७, ४७, ५३, ५४, ७३, ७७, ८४, ८५, ८७, १०५, १६०, १६३, १६४, १६८, १७०, १८३, १९०, १९७, १९८, २०३, २०९, २२३, २३०, २३१, २३९
सत्यनाम १८५
सत्त्वमूल १२४, १४४, १४५, १४६
सदाचार ८७, १०४, १०५, २१८, २१९, २२०, २२२, २२३, २३०
सद्गुरु २१३
सनत्कुमार १५८
सन्निकर्ष २२, २३, २६
समन्वय ८, १५, ४३, ४५, ४६, २०१

समाज ५, ६, ४८, २०६, २१९, २२४, २२५, २२७, २३०, २३४, २३८, २३९, २४०, २४१, २४३
समाधि १४, ५१, ५८, ५९, १५७, १५८, १५९, १७२, १९३, १९७, २००, २०५, २०६, २०९, २१०, २११, २१२, २२२
सम्प्रज्ञात समाधि १५७, १५८, १५९, १६४, १७३, १७६, १७९, १९३
असम्प्रज्ञात समाधि ५८, ६८, १५६, १५७, १७३
अस्मिता समाधि २०६, २१०
वितर्क समाधि ५८, ५९
सवितर्क समाधि ५९, २०९
निर्वितर्क समाधि ५९, २१०
विचार समाधि ५८, ५९
सविचार समाधि ५९, २१०,
निर्विचार समाधि ५९, २१०
निर्विकल्प समाधि १५७, १५९, २०१, २०६, २१२
समाधिकल्प १९९
समाधिभाषा ८४, १५८, १७५
समुद्रगुप्त २२८
सर्ग ११०, १११, १९५
सर्वार्थता ५१
सहिष्णुता २२३
साक्षी ३, १०२, १४८, १४९, १५१, १६०, १६१
सामान्य ४१, ४२
सायुज्य २०८
सारिपुत्र १५९
सार्ष्ट्य २०८
सालोक्य २०८
सावित्री २२८
सीता २२८
सुख १६६, २११, २३०, २३८, २५०
सुल्तानुल अजकार १८५
सुषुप्ति १४, ६३, १४०, १५१, १५३, १५६, १७३, १९३
सुषुम्ना ५६, १४१, १५६
सूफी १५९
सूर २२८
सेवा १०५, २३४, २४५
सौन्दर्यानुभूति १९६, १९७
संवित् २३, २४, २५, ३८, ६७, ६८, ९१, ९२, ९४, ९५, १००, १०१, १०२, १०३, १०४, ११४, ११५, ११६, ११७, ११८, ११९, १२२, १२३, १२४, १२८, १२९,

१३२, १५६, १५७, १६३, १६५, १६६, १६८, १६९, १७४, १८२, १८३, १८५, १८८, १९७, २१०
सशय १७, ५५
सस्कार ५८, ५९, ९४, ९५, १५०, १५१, १५५, १५७, १६५, १७३, १७७, १८९, १९२, १९४, २११
स्नेह १६५
स्पर्श २५, २६, ११२, ११३, ११४, ११६, ११७, ११८, १४५, १५७, १८६, १८७, २१०
स्फोट १८५, १९९, २०९
स्मृति ९२, १४८, १६४
स्रोतापत्ति १९६
स्वधा १७६, २०३
स्वन ९६, १४०, १८३, १८४, १८५, १८६
स्वप्न १३, १४, ११५, १४०, १५१, १५३, १५६, १७३
स्वभाव १११
स्वरूपख्याति २१४
स्वसवेद्य १६१, १६२
हरिश्चन्द्र २२८
हितसङ्घर्ष २४४
हिरण्यगर्भ १७३, १७४, १७५, १७८, १७९, १८०, १९५
हीगेल १२३